प्रेमचन्द का ही मुख्य उद्देश्य समस्याओं को सामने रखना था इसीलिए ऐसे स्थलों पर उनकी प्रतिभा विशेष रूप से निखर कर हमारे सामने आती है।

'मंगलसूत्र' प्रेमचन्द का अपूर्ण उपन्यास है जो उनकी मृत्यु के १०-११ वर्ष पश्चात् प्रकाशित हुआ। गोदान' में प्रेमचन्द यथार्थवादी बन गये हैं। मंगल सूत्र' में हम उनके यथार्थवादी रूप का स्पष्ट दर्शन कर सकते थे किन्तु वह अपूर्ण ही रह गया। जैसा भी प्रस्तुत उपन्यास सामने आया है उसको देखते हुए यह अनुमान लगाया जा सकता है कि उसकी प्रमुख समस्या वैवाहिक होती है। पुष्पा और संतकुमार के दाम्पत्य-जीवन का असंतोष प्रारम्भिक पृष्ठों में मिलता है। पुष्पा नारी-जाति की स्वतंत्रता और अधिकारों की समर्थक है। वैवाहिक जीवन से सम्बन्धित विच्छेद का प्रश्न संभवतः इसमें महत्वपूर्ण स्थान रखता किन्तु अपूर्ण कृति पर अनुमान या संभावनाओं के आधार पर कुछ अधिक नहीं कहा जा सकता।

इस प्रकार प्रेमचन्द के सभी उपन्यासों में किसी-न-किसी समस्या को प्रमुख *स्थान मिला है अतः उनके प्रायः सभी उपन्यास समस्या प्रधान अथवा समस्या* मूलक ठहरते हैं। कथानक के अन्दर समस्याओं का समावेश नहीं करते वरन् समस्याओं को उपस्थित करने के लिए कथानक को गढ़ते हैं। चरित्र-चित्रण के लिए उनके उपन्यास नहीं लिखे गये वरन् समस्याओं के उद्घाटन विकास और उस हेतु पात्रों का सृजन तथा चरित्र-चित्रण हुआ है। कथा विकसित करने के *लिये वे संवादों को नहीं रखते वरन् समस्याओं का स्वरूप प्रकट करने के लिए* पात्रों के मुख से अनेक बातें कहलाते हैं। अतः प्रेमचन्द के उपन्यास को समझने के लिये यही वास्तविक आधार है। आधार की ओर ध्यान न देकर यदि कोई आलोचक अन्य मानदण्डों से उनके उपन्यासों की परख करता है तो वह गलत दृष्टिकोण अपनाता है। उसकी आलोचना का निष्कर्ष यही होगा कि प्रेमचन्द प्रथम श्रेणी के उपन्यासकार नहीं हैं क्योंकि वे मानव-समुदाय में दिन-पर-दिन लोकप्रिय होते जा रहे हैं। यदि वे सफल उपन्यासकार नहीं होते तो यह लोकप्रियता मिलनी दुर्लभ होती। सच पूछा जाय तो प्रेमचन्द के उपन्यास केवल उपन्यास ही नहीं वे उपन्यास से कुछ अधिक हैं।

प्रेमचन्द के उपन्यासों में उठाई गई प्रमुख समस्याओं के इस पर्यवेक्षण से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उनके प्रायः सभी उपन्यास समस्यामूलक हैं। यह तथ्य उनके उपन्यासों की समीक्षा करते समय ध्यान में रखना नितान्त आवश्यक है अन्यथा प्रेमचंद को समझने में ही हम भूल नहीं करेंगे प्रत्युत उनके उपन्यासों के प्रति भी उचित न्याय नहीं कर पायेंगे।

प्रेमचंद और अन्य विश्वविख्यात उपन्यासों में यही सबसे बड़ा अन्तर है कि वहाँ अन्य प्रथम श्रेणी के उपन्यासकार चरित्रांकन की कला में अद्वितीय हैं

वहाँ प्रेमचंद समस्या के उपस्थित करने, उसका पूर्णरूपेण उद्घाटन करने और उसका हल सुझाने में अन्यतम हैं। यदि प्रेमचंद के उपन्यासों की परख चरित्रांकन के दृष्टिकोण से की जायगी तो वे विश्व-विख्यात उपन्यासकारों की प्रथम-श्रेणी में स्थान नहीं पा सकेंगे। इस बात को स्वीकार करने में कोई हीन भावना का अनुभव हमें नहीं करना चाहिये। चरित्र-चित्रण में प्रेमचंद कहानियों में जितने सफल हुए हैं उतने उपन्यासों में नहीं। अपवाद रूप में, दो चार औपन्यासिक पात्रों के सफल चरित्रांकन का उल्लेख कर देने मात्र से उसकी समस्यामूलकता पर कोई विपरीत प्रभाव नहीं पड़ता।

प्रेमचंद की औपन्यासिक-कला का सबसे सशक्त पहलू समस्यामूलक तत्व है, जिसके आधार पर हम प्रेमचंद की कृतियों पर गर्व कर सकते हैं और विश्व साहित्य के सम्मुख उनकी उपादेयता सिद्ध कर सकते हैं।